की सच्चिदानन्दतादि रूपता आच्छादित अर्थात् ढकी हुई है. श्लोकविषे आदिपद है तिसतें स्थूलता, कृशता, क्षुधा, तृषा आदिक धर्मोंकों लेना तिनके जोग करिके मिथ्या तद्रूपता अर्थात् कोश और आत्माकी एकरूपताके भ्रमकरिके आत्मा कोशरूप प्रतीत होता है. वास्तव आत्मा शुद्ध है; पर जिस जिस कोशके साथ आत्माका व्यवहार होता है सो सो कोशरूप आत्मा प्रतीत होता है. जैसे मैं मनुष्य हूं, मैं मोटा हूं, मैं पतला हूं, ऐसे अन्नमय कोशरूप प्रतीत होता है; और मैं भूखा हूं, मैं प्यासा हूं, ऐसे प्राणमय कोशरूप प्रतीत होता है; देह मेरी है, घर पुत्रादि मेरे हैं, मैं संसारी हूं, ऐसे मनोमय कोशरूप प्रतीत होता है; मैं ज्ञानवान हूं, मैं मूर्ख हूं, ऐसे विज्ञानमय कोशरूप प्रतीत होता है, अब मैं सुखी हूं ऐसे आनंदमय कोशरूप प्रतीत होता है. इस प्रकार अन्नमयादि कोशनके मिथ्या धर्म आत्माविषे भ्रमकरिके प्र-

तीत होते हैं, स्वाभाविक आत्माविषे कोई धर्म है नहीं; और श्रुतिनें जो आत्माकी अन्नमयादिरूपता कही है सो अरुंधतीके न्यायकरिके सूक्ष्मवस्तुके दिखानेविषे तात्पर्य है; काहेतें की, पंचकोशनकी उपाधीतें आत्माकों जीवरूपता है, और श्रुतिका यह तात्पर्य नहीं है की, आत्मा अन्नमयादिक पंच कोश है, और आत्मा एक है, कोश, अनेक हैं, कोश उत्पत्तिविनाशवाले हैं, आत्मा अविनाशी है, कोश धर्मवाले हैं, आत्मा संपूर्ण धर्मनतें रहित है, तौ आत्मा कोश कैसे हो सकता है ? सो दृष्टांततें कहते हैं. जैसे स्वभावकरिके स्फटिक शुद्ध है परंतु नीलपीतादि वस्त्रके योगकरिके नीला, पीला प्रतीत होता है, स्वाभाविक स्फटिक नील पीत है नहीं ॥ १४ ॥

कोश और आत्माकी एकरूपताका जो अभ्यास तिस अभ्यास करिके आत्मा कोशरूप प्रतीत होता है, तिन कोशनतें आत्माका विवेचन

अर्थात् भिन्न करै तौ आत्माविषे कोई भेद है नहीं. तिसकों दृष्टांतकरिके कहते हैं.

वपुस्तुषादिभिः कोशैर्युक्तं युक्त्यावघाततः ॥ आत्मानमंतरं शुद्धं विविच्यात्तंडुलं यथा ॥ १५ ॥

वपुस्तुषादिभिरिति ॥ जैसे चाउरका स्वरूप भीतर शुद्ध अरु शुक्लरूप है सो भूसीकरिके ढंका हुवा भूसीरूप प्रतीत होता हैं, तिसकों जुक्तीतें कूटिके भूसीतें जुदा करि लेते हैं, तैसे अन्नमयादि कोशनकों जुक्तिरूप विचारतें तिन कोशनके भीतर जो शुद्ध आत्मा है तिसकों जुदा करि लेते हैं, सो विचारका स्वरूप कहते हैं. अन्नमय कोश आत्मा नहीं है, काहेतें पंचभूतनका कार्य है. घटादिवत् और जो अन्नमय कोशकों आत्मा मानौ तौ वर्तमान शरीरविषे जो सुखदुःख भोगते हैं सो विना कर्म करेहीं फल भोगने परे,

अरु इस शरीरकरिके जो पुण्यपापरूप कर्म तिनका फल विना भोगनेतेंही नाश भये अरु शरीर अवश्य नाश होता है; तातें अकृतनाशकृताभ्यागम दोष होता है, तिसका परिहार किसीतेंभी होता नहीं, और जन्मतें पहिले यह शरीर था नहीं, और मरणतें पीछे भी रहैगा नहीं, तातें किसी प्रमाणकरिके आत्मा अन्नमयकोश सिद्ध होता नहीं और प्राणमय कोश भी आत्मा नहीं. काहेतें की, प्राणमयकोश भी अपंचीकृत पंचमहाभूतनका कार्य हैं, और जड है, स्थूलकी तरह और मनोमयकोश भी आत्मा नहीं. काहेतें की, मन भी संकल्पविकल्पवाला है, आत्माविषे संकल्पविकल्प है नहीं; और मन सतोगुणका कार्य हैं, आत्मा तौ सतोगुणका कार्य नहीं. और विज्ञानमय कोशभी आत्मा नहीं; काहेतें, विज्ञानमय कोशभी सतोगुणका कार्य है, और परिणामी हैं, आत्मा परिणामी है नहीं, और आनंदमयकोशभी आत्मा नहीं. काहेतें अवि-

द्यारूप वृत्तिवाला और जड है, घटादिकी तरह और आनंदमयकोश मलिनसत्व प्रियादि वृत्तिवाला है, आत्मा अविद्याकी वृत्तिवाला नहीं और जड नहीं, ऐसे जो पंचकोश हैं तिनतें जुदा प्रत्यगात्मा जो है परमात्मा सच्चिदानंदस्वरूप साक्षीकी निश्चय करना ॥ १५ ॥

शंका—आत्माकों ब्रह्मरूपता होनेतें व्यापकता करिके सर्वत्र प्रतीत होना चाहिये, और तुम भी कहते हौ की, आत्मा सर्वत्र व्यापक है, परंतु सर्वत्र प्रतीत कहे नहीं होता ॥

सदा सर्वगतोऽप्यात्मा न सर्वत्रावभासते ॥ बुद्धावेवावभासेत स्वच्छेषु प्रतिबिंबवत् ॥ १६ ॥

उत्तर—सदेति ॥ आत्मा सर्वगत भी है अरु सर्वत्र व्यापकरूप स्थित भी है; परंतु सर्वत्र प्रतीत नहीं होता और अस्ति भाति प्रिय

रूपकरिके सदा सर्वत्र घटादि पदार्थनविषे प्रतीत भी होता है. तात्पर्य यह, अनुभवरूपता कहे सर्वका अनुभव अर्थात् जाननेवाला विशेषिरूपकरिके बुद्धिविषे भली प्रकार प्रतीत होता है; काहेतें, बुद्धि सतोगुणका कार्य होनेतें शुद्ध है; जैसे घट, भीति, कांच आदिक सर्व मृत्तिकाके कार्य हैं; परंतु कांच शुद्ध है, इस कारणतें दर्पणविषे प्रतिबिंब प्रतीत होता है; जैसे सूर्य अपनी किरणद्वारा सर्वत्र व्यापक है; परंतु घटादिविषे प्रतीत नहीं होता और जलादिकेविषे प्रतीत होता है, तैसे देहादि पदार्थ रजतमका कार्य हैं, तिनविषे आत्मा प्रतीत नहीं होता इति ॥१६॥

अब देहइंद्रिय आदि संघातविषे आत्मा वर्तमान भी है, परंतु तिनतें जुदा है तिसकों राजाके दृष्टांत करिके दृढ करते हैं ॥

देहेंद्रियमनोबुद्धिप्रकृतिभ्यो वि-
लक्षणम् ॥ तद्वृत्तिसाक्षिणं विंद्या-
दात्मानं राजवत्सदा ॥ १७ ॥

देहेति ॥ देहइंद्रियादि संघातविषे वर्तमान आत्माकों देह, इंद्रि, मन, बुद्धि जो हैं प्रकृति कहे मायाके कार्य जड परिणामी और दृश्य तिनतें जुदा चैतन्यस्वरूप परिणामरहित अदृश्यस्वरूप तिन देहादिकी जैसे बालकादिअवस्था वृत्ति और रूपरसादि विषय आकारकों नेत्रादि वृत्तिकरि जानना और संकल्पविकल्पात्मक मनकी वृत्ति, और निश्चयात्मक बुद्धिकी वृत्ति, और आकाशादि आकारपरिणामरूप मायावृत्ति, तिन सर्व वृत्तियोंका साक्षी आत्माकों भिन्न जानना; जैसे अपनी सभाविषे राजा संपूर्ण सभावाले पुरुषनका साक्षी प्रेरक आप तिनतें जुदा अर्थात् तेजःपुंज प्रताप आदिक गुणयुक्त सभावालोंतें भिन्नही है ॥ १७ ॥

शंका—आत्माकी साक्षीरूपताका जो ज्ञान तुम कहते हौ सो बनै नहीं. काहेतें की, संघातविषे आत्मा व्यवहारवाला प्रतीत होता है और साक्षी साक्ष्यतें भिन्न होता है.

उत्तर—अज्ञानियोंकों भ्रमकरिके आत्मा व्यापारी प्रतीत होता है, वास्तव आत्माविषे कोई व्यापार नहीं. तिसकों दृष्टांतकरिके कहते हैं ॥

व्यापृतेष्विंद्रियेष्वात्मा व्यापारीवाविवेकिनाम् ॥ दृश्यतेऽभ्रेषु धावत्सु धावन्निव यथा शशी ॥ १८ ॥

व्यापृतेष्विति ॥ नेत्रआदि इंद्रियोंविषे अपना अपना जो इंद्रियोंका व्यवहार है सो आत्माका है, अर्थात् आत्माही व्यवहार करनेवाला है, ऐसे अविवेकी पुरुष जो गुरुशास्त्रादि उपदेशरहित मूर्ख हैं सो आत्माकों मानते हैं, और तत्त्ववेत्ता नहीं मानते. जैसे आकाशविषे वायुके वेगतें

वहर दौरते हैं, तिनविषे मूर्ख चंद्रमाकों दौरता मानते हैं की चंद्रमा दौरता है ॥ १८ ॥

शंका—देहइंद्रिय आदिक जड पदार्थनकों तुम व्यापारी कहते हौ तौ देहइंद्रियादिकोंकों चैतन्य-भी मानना चाहिये और चैतन्यता अंगीकार करौगे तौ देह इंद्रियादिकोंकों आत्मता कैसे न होवैगी? तात्पर्य यह आत्मता अवश्य माननी योग्य है ॥

उत्तर—चैतन्यआत्माके आश्रय देहइंद्रिय अपने अपने व्यवहारविषे वर्तती हैं, वास्तव देहइंद्रिय चैतन्य नहीं.

आत्मचैतन्यमाश्रित्य देहेन्द्रियमनोधियः ॥ स्वकीयार्थेषु वर्तन्ते सूर्यालोकं यथा जनाः ॥१९॥

आत्मचैतन्यमिति ॥ चैतन्यस्वरूप जो आत्मा है, तिसके आश्रय देहइंद्रियादिक अपने

अपने अर्थविषे वर्तती अर्थात् व्यवहार करती हैं. जैसे लोकविषे संपूर्ण भोग सूर्यके प्रकाशके आश्रय अपने अपने व्यवहारोंविषे वर्त्तते हैं. तातें देहइंद्रिय आदिक स्वतै चैतन्य नहीं इस कारणतें तिनकों आत्मता नहीं संभवती इति ॥१९॥

शंका–आत्मा चैतन्यरूप तौ है, परंतु मैं जन्मता हूं, मैं मरता हूं, मैं बालक हूं, मैं जवान हूं, मैं वृद्ध हूं, मैं काणा हूं, मैं बधिर हूं, मैं देखता हूं, मैं सुनता हूं, ऐसे व्यवहार आत्माविषे प्रतीत होते हैं, तातें आत्मा जन्ममृत्युवाला संभवता है ॥

उत्तर–जन्ममृत्युतें आदि लेकर देहइंद्रियादिकके धर्म अविवेककरिके आत्माविषे आरोप करते हैं, अपने अज्ञानतें वास्तव देह इंद्रियादिक धर्मनतें आत्मा रहित है. तिसकों दृष्टांत करिके दृढ करते हैं ॥

देहेंद्रियगुणान्कर्माण्यमले सच्चि-
दात्मनि ॥ अध्यस्यंत्यविवेकेन
गगने नीलिमादिवत् ॥ २० ॥

देहेंद्रियेति ॥ देह अरु इंद्रियनके जो गुण और अंध बधिरादि धर्म, और गमनवचनादि कर्म, सो अमल कहे मायामलरहित अर्थात् अज्ञानके जो हैं कार्य देहइंद्रिय नामरूप संसार-मल तिसतें रहित सत् चित् आनंदस्वरूप आत्मा-विषे मूढ अविवेक करिके मिथ्या आरोप करते हैं, वास्तव आत्माविषे जन्ममरणादि कोई धर्म है नहीं. जैसे रूपरहित आकाशविषे मूढ अविवेक करिके नीलपीतादि रंगनका आरोप करते हैं २०

शंका—देह इंद्रियादिकके जन्मादिक धर्म आत्माविषे मति होउ. परंतु मैं कर्ता हूं, मैं भो-क्ता हूं, मैं पुण्यमान् हूं, मैं पापी हूं, मैं सुखी हूं, मैं दुःखी हूं, यह निरंतर प्रतीत होता है. तातें

आत्मा कर्ता भोक्ता तौ है, और वैशेषिक जो हैं काणादके मतवाले तिननें आत्माकों कर्ता भोक्ता अंगीकार भी करा है ॥

उत्तर–कर्ता भोक्ता इत्यादि जो धर्म हैं सो अंतःकरणके हैं, सो अंतःकरण और आत्माकी एकरूपताके अध्यास अर्थात् भ्रमकरिके आत्मा-विषे आरोप हैं. तिसकों दृष्टांत करिके कहते हैं,

अज्ञानान्मानसोपाधेः कर्तृत्वा-
दीनि चात्मनि ॥ कल्प्यंतेऽबुगते
चन्द्रे चलनादिर्यथांभसः ॥२१॥

अज्ञानादिति ॥ मनकी जो है उपाधि कर्तृत्व भोकृत्व आदिक धर्म तिनकरिके अज्ञानतें आत्माकी सच्चिदानंदरूपता ढकी हुई है, इस कारणतें आत्माका यथार्थ स्वरूप ना जानिके वैशेषिकादि मूर्खता करिके सच्चिदानंदस्वरूप आत्माविषे कल्पते हैं. जैसे चलनादिक जो जलके धर्म हैं, जो

जलविषे प्रतिबिंबभावकों प्राप्त चंद्रमाविषे भोग मूर्खतातें कल्पते हैं ॥ २१ ॥

अब राग इच्छादिक जो अंतःकरणके धर्म हैं, सो अज्ञानकरिके आत्माविषे कल्पते हैं. सो अन्वयव्यतिरेक युक्तिकरिके कहते हैं.

रागेच्छासुखदुःखादि बुद्धौ सत्यां प्रवर्तते ॥ सुषुप्तौ नास्ति तन्नाशे तस्माद्बुद्धेस्तु नात्मनः ॥ २२ ॥

रागेच्छा इति ॥ राग कहे विषयोंविषे विशेष अभिलाष, इच्छा कहे सामान्य अभिलाष, और सुखदुःखादि कर्तृत्व, भोक्तृत्व सर्व धर्म जाग्रत और स्वप्न अवस्थाविषे बुद्धि वर्तती है, यह अन्वय है, और सुषुप्ति अवस्थाविषे बुद्धि अपने कारणरूप अज्ञानविषे लय हो जाती है; तब रागादि धर्म कोइ भी प्रतीत होते नहीं, यह व्यतिरेक

है. तिस कारणतें रागादि धर्म बुद्धिके हैं. आत्मा-के नहीं, ऐसा निश्चय करना इति ॥ २२ ॥

प्रश्न– जब रागादि आत्माके स्वभाव नहीं हैं, तौ आत्माका स्वभाव कैसा है, यह कृपा करिके कहौ.

उत्तर–आत्माका स्वभाव दृष्टांतकरिके कहते हैं.

प्रकाशोऽर्कस्य तोयस्य शैत्यम-
ग्नेर्यथोष्णता ॥ स्वभावः सच्चिदा-
नंदनित्यनिर्मलतात्मनः ॥ २३ ॥

प्रकाश इति ॥ अर्क कहे सूर्यका जैसे प्रकाश स्वभाव अर्थात् स्वरूप है, जलका शीतल स्वरूप है, और जैसे अग्निका उष्ण स्वभाव अर्थात् स्वरूप है; तैसे आत्माका सत् चित् आनंद नित्य निर्मल स्वभाव अर्थात् स्वरूप है इति ॥ २३ ॥

शंका–मैं जानता हूं, मैं सुखी हूं, ऐसे ज्ञा-

न और सुखकी आश्रयता आत्माकी प्रतीति होती है, तौ तुम निर्विकार सच्चिदानंदस्वरूप कैसे कहते हौ?

आत्मनः सच्चिदंशश्च बुद्धेर्वृत्ति-
रिति द्वयम्॥ संयोज्य चाविवेके-
न जानामीति प्रवर्तते॥ २४॥

उत्तर–आत्मन इति॥ प्रत्यगात्माका जो है सत् चित् अंश अर्थात् बुद्धिकी वृत्तिविषे आत्माकी आभास कहे छाया, और अज्ञानस्वरूप आनंदका अंश जो है बुद्धिकी वृत्ति तिन दोनोंकों एकमें मिलाइके अविवेकतें मैं जानता हूं, मैं सुखी हूं; ऐसा जीव मानता है और वास्तव आत्मा असंग सर्व संबंधरहित है. जानना, सुनना, सुखदुःखादि असंग आत्माविषे किसी प्रकारतें बने हैं नहीं, और ज्ञान, सुखादि आकार वृत्तिरूप परिणाम बुद्धिका है. सो ज्ञान, सुखादि आश्रयता

बुद्धिविषे हैं, आत्माकी नहीं, और जो आत्मावि-
षे प्रतीत होते हैं सो बुद्धि और आत्माकी एक-
रूपता करिके भासते हैं, वास्तव आत्मा निर्विकार
सच्चिदानंदस्वरूप है इति ॥ २४ ॥

सो विशेष करिके कहतें हैं ॥

**आत्मनो विक्रिया नास्ति बुद्धेर्बो-
धो न जात्विति ॥ जीवः सर्वमलं
ज्ञात्वा कर्ता द्रष्टेति मुह्यति ॥ २५ ॥**

**आत्मन इति** ॥ आत्माविषे तौ किसी त-
रह कोइ भी विकार है नहीं. काहेतें की, आत्मा
निर्गुण है और निष्क्रिय कहे क्रियारहित है और
शांत है, निरवद्य कहे वानीकरिके कहा नहीं जाता
और निरंजन कहे मायाके लिपतें रहित हैं; ऐसे
श्रुति भी आत्मस्वरूपका निर्णय करती है. "निर्गुणं
निष्क्रियं शांतं निरवद्यं निरंजनं" इति श्रुतेः ॥ "अव्य
क्तोयमचिंत्योयमविकार्योयमुच्यते" इति स्मृतेश्च ।

बुद्धिविषे तौ बोधकी शंकाकी नास्ति है; काहेतें, की मायाका कार्य होनेतें जड है. तौ भी अंतःकरण अविच्छिन्न अर्थात् उपाधिवाले चेतनकी चेतनताकरिके संपूर्ण देह, इंद्रिय, अंतःकरणादि जड पदार्थ चेतनात्मक प्रतीत होते हैं, सो अन्तःकरण और आत्माके अभेदज्ञानकरि बुद्धीके कर्त्ता, भोक्तादिक धर्म अज्ञानतें आत्माविषे प्रतीत होते हैं, सो मिथ्याभ्रम है; आत्माविषे किंचित् भी विकार है नहीं ॥ २५ ॥

अब आत्माविषे अन्यथा आरोप, अज्ञानका फल और तत्त्वज्ञानका फल दिखाते हैं.

रज्जुसर्पवदात्मानं जीवं ज्ञात्वा
भयं वहेत्॥ नाहं जीवः परात्मेति
ज्ञातं चेन्निर्भयो भवेत्॥ २६ ॥

रज्जुसर्पवदिति ॥ जैसे महाअंधकारविषे विकाररहित रस्सी आदिविषे सर्प आदि-

के आरोपतें भयकंपादि दोष पुरुषकों प्राप्त होते हैं, इसी प्रकार सर्व विकाररहित आत्माकों सद्धि जीव कहे सद्धितीय परिच्छिन्नसंसारी अज्ञान करिके जानता है; ऐसी आत्माविषे मिथ्या निश्चयतें नानाप्रकारकी संसारी पीडानिमित्त भयकों प्राप्त होता है, ऐसा श्रुतिभी कहती है. द्वैतकरिके पुरुषकों नानाप्रकारके भय होते हैं; और अपने और आत्माविषे अंतर अर्थात् भेद मानता है; तिस पुरुषकों जन्ममरणका भय अवश्य होता है; और जो पुरुष आत्मस्वरूपकों नहीं जानता सो अवश्य नष्ट होता है; और स्मृतिभी कहती है, जो किंचित् भेद भी आत्मा और परमात्मामें मानता है सो पुरुष अवश्य नरकमें प्राप्त होता है. तथा च श्रुतिः॥ "द्वितीयाद्वै भयं भवति। उदरमंतरं कुरुते अथ तस्य भयं भवति। न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः" इति श्रुतेः॥ "ईषदप्यंतरं कृत्वा रौरवं नरकं व्रजेत्" इति स्मृतेश्च॥ और जब ऐसा जानता है की, मैं जीव नहीं, मैं तो अखण्ड

अद्वितीय सच्चिदानंदस्वरूप परमात्मा जगत्साक्षी असंग ब्रह्म हूं, इस प्रकार तत्त्वमस्यादि महावाक्य करिके जानता है सो पुरुष निर्भय हो जाता है. "ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भव" इति श्रुतेः ॥ २६ ॥

शंका—अति समीप जो आत्मा है, तौ मन बुद्धि आदिक आत्माकों काहे नहीं जानते वा देखते हैं.

उत्तर—मन आदि संपूर्ण दृश्य जड पदार्थ हैं, तिनकरिके आत्मा नहीं जाना जाता, यह कहते हैं.

आत्मावभासयत्येको बुद्ध्यादी-
नींद्रियाणि च ॥ दीपो घटादिव-
त्स्वात्मा जडैस्तैर्नावभास्यते॥२७॥

आत्मेति ॥ आत्मा केवल एक है; सो संपूर्ण मन, बुद्धि, चित्त, अहंकारादिकनकों भासयति कहे प्रकाशता है, सो मन, बुद्धि आदि जड-

नकरिके नहीं भासता, अर्थात् नहीं प्रकाशता. जैसे एकही दीप घटादि सर्व पदार्थनकों प्रकाशता है. और घटादि मलिन पदार्थनकरिके दीप नहीं प्रकाशता ॥ २७ ॥

शंका—आत्मा बुद्धिकरिके जो नहीं जाना जाता अर्थात् नहीं प्रकाशता तौ आत्मस्वरूप जाननेके लिये कोई और दूसरा ज्ञान चाहिये.

उत्तर—आत्मा आपही बोधस्वरूप है इसलिये आत्माकों बोधांतरकी इच्छा है नहीं, तिसकों दृष्टांतकरिके कहते हैं.

स्वबोधे नान्यबोधेच्छा बोधरूपतयात्मनः ॥ न दीपस्यान्यदीपेच्छा यथा स्वात्मा प्रकाशते॥२८॥

स्वबोधे नेति ॥ आत्मा आपही बोधस्वरूप है, इस प्रकार नित्य बोधस्वरूप होनेतें दूसरे बोधकी इच्छा नहीं. काहेतें की, आत्मा अनुभव

अर्थात् चेतनस्वरूपही है. जैसे दीपककों अपने प्रकाश करनेकों दूसरे दीपककी इच्छा नहीं ॥२८॥

शंका—जब आत्मा आपही प्रकाशमान साक्षात्कार है तौ विना जतनही सर्व पुरुष मुक्त हैं. आत्मज्ञानका कुछ प्रयोजन है नहीं. काहेतें की, साक्षात्कारपर्यन्त संपूर्ण जतन हैं, साक्षात्कार भयेतें जीव सर्व बंधरहित ब्रह्मस्वरूप हो जाता है.

उत्तर—आत्माकी चैतन्यरूपता अरु अपरोक्षताका जो ज्ञान है, सो सामान्य ज्ञानका कथन है. मुक्तिका साधन नहीं, तौ मुक्तिका साधन कौन है, ऐसा पूछै तौ श्रवण कर. महावाक्यजन्य जो ब्रह्म और आत्माकी एकताका कथन है सो मुक्तिका साधन है. सो कहते हैं.

निषिध्य निखिलोपाधीन्नेति नेती-

ति वाक्यतः ॥ विंद्यादैक्यं महावा-
क्यैर्जीवात्मपरमात्मनोः ॥ २९ ॥

निषिध्येति ॥ नेति नेति इति वाक्य करि-के निखिल कहे संपूर्ण उपाधियोंका निषेध कहे त्याग करै. और महावाक्यके प्रमाणकरिके जीव आत्मा अरु परमात्माकों निश्चय करै. 'अर्थात् आदेशो नेतिनेतीत्येतन्निरसनं' इति. यह व्यासनारायणनें श्रुतिसूत्र कहा है, तिसका अर्थ यह है—नेति नेति कहे न इति, न इति, ऐसे दो वचन अनंगीकारविषे तात्पर्य है. यह नहीं, यह नहीं, ऐसे वेदकी आज्ञारूप उपदेशकरिके संपूर्ण जो समष्टि-व्यष्टिरूप उपाधि हैं, स्थूल, सूक्ष्म वा कार्य, कारण अथवा नामरूपकों निषेध अर्थात् अनात्म जड पदार्थनका त्याग करै और संबंध तीनिसहि- 'तत्त्वमसि, अयमात्मा ब्रह्म, प्रज्ञानं ब्रह्म, अहं ब्रह्मास्मीति' इन वेदनकी महावाक्यनकरिके अनुभव

आत्मा और परमात्माकी एकरूपताकों निश्चय करै, तिसी निश्चयका नाम मुक्ति है, सोई मुक्तिका साधन है, तिसका नाम तत्वज्ञान है. अब संबंध तीनी कहते हैं. सामानाधिकरण्यं १, विशेषणविशेष्यता २, लक्ष्यलक्षणभाव ३. तहां जिस वस्तुका जिस वस्तुके साथ सदा अभेद होवै सो मुख्य सामानाधिकरण्य है. जैसे सुवर्ण और भूषणगत सुवर्णका सदा अभेद होवै है, और जिस वस्तुका जिस वस्तुके साथ बाधकरिके अभेद होवै सो बाधसामानाधिकरण्य है. जैसे नामरूप भूषणके बाधकरिके सुवर्णरूपताकों प्राप्त होता है, सो बाधसामानाधिकरण्य है, अथवा दो पदनकी प्रवृत्ति भिन्न भिन्न होवै, और दो पदनका अर्थ एकही होवै. जैसे घट और कुंभ शब्द भिन्न भिन्न हैं; परंतु लक्ष्य मृत्तिका दोनोंकी एक है, अथवा जैसे 'सोऽयं देवदत्तः' इस वाक्यके तीनि पद हैं, सः।अयं।देवदत्तः। तहां सो जो

है सो परोक्ष देशकालका वाचक है, और अयं अ-परोक्ष देशकालका वाचक है, ऐसे दोऊ पदनका प्रवृत्तिनिमित्त जुदा जुदा है, परंतु दोऊ पदनका तात्पर्य देवदत्तस्वरूपविषे है, अर्थात् देवदत्तविषे संबंध है. काहेतें की, दोऊ पदनका निमित्त मात्र भिन्न भिन्न है, और प्रवृत्ति देवदत्तस्वरूपविषे है, यह सामानाधिकरण्य है. इसी प्रकार तत्त्वमसि वाक्यविषे परोक्षादिसहित जो चेतन तत्पदका वाच्य अर्थ; और अपरोक्षादिसहित जो चेतन त्वंपदका वाच्य अर्थ; इन दोऊ पदनका भी निमित्त जुदा जुदा है, और प्रवृत्ति दोऊ पदनकी एक शुद्ध चेतनविषेही है, अर्थात् दोऊ पदनका संबंध शुद्ध चेतनतें है, अथवा तात्पर्य चेतनविषेही है. यह सामानाधिकरण्य प्रथम संबंध है, और विशेषणविशेष्यता दूसरा संबंध है. जैसे 'सोयं देवदत्तः' सो और अयं ये दोऊ पद देवदत्तके विशेषण हैं. और देवदत्तस्वरूप विशेष्य है, तिन दोऊ

परस्पर संबंध हैं; काहेतें की, सो और अयं ये दोऊ देवदत्तके स्वरूपके निश्चय करावनेवाले हैं. तैसे तत्त्वमसि वाक्यविषे भी तत्पदार्थ जो है परोक्षादि विशेषणसहित चैतन्य और त्वंपदार्थ जो है अपरोक्षादि विशेषणसहित चैतन्य सो परस्पर भेदव्यवहार तिनका विशेषणविशेष्यभावसंबंध है. और तीसरा लक्ष्यलक्षणभावसंबंध है. जैसे तिसविषे भी सो और अयं शब्द जो हैं चैतन्यके विशेषण सो ये दोऊ पद लक्षण हैं. और देवदत्त मात्र लक्ष्य है. यह लक्ष्यलक्षणभावसंबंध है. इसीतरह तत्त्वमसि वाक्यमें तत् त्वंपदनका वाच्यअर्थविषे सद्वितीय अद्वितीय परोक्ष अपरोक्ष व्यापक परिच्छिन्न आदिका जो परस्पर विरोधधर्मवाले हैं, तिनकों त्याग करिके विरुद्धधर्मरहित अखंड सच्चिदानंद चैतन्यके साथ लक्ष्यलक्षणभावसंबंध है इति. सो ये तीनि संबंधद्वारा लक्षणाकरिके जीवब्रह्मकी एकतासिद्धि होती है; तातें लक्षणाका स्वरूप

कहते हैं. सो लक्षणा जहती, अजहती, जहताजहती भेदतें तीनि प्रकारकी है, तहां प्रथम जहतीलक्षणा कहते हैं. जैसे गंगामें घर है, तौ गंगापद्का जो है वाच्य अर्थ प्रवाह तिसविषे घरका असंभव है, इसलिये गंगापद्की तीरविषे लक्षणा है. और वाच्य अर्थका संपूर्ण त्याग है. सो महावाक्यविषे जहतीलक्षणा बनै नहीं; काहेतें की, महावाक्यमें संपूर्ण वाच्य अर्थका त्याग नहीं, और अजहतीलक्षणा, जैसे अरुणो धावति सो बनै नहीं; काहेतें की अरुणनाम लाल रंगका है, तिसविषे धावना बनै नहीं. तातें लाल घोडा दौरता हैं, सो अजहतीमें वाच्य अर्थका त्याग नहीं, अधिकका ग्रहण है, सो भी महावाक्यविषे बनै नहीं; काहेतें, महावाक्यमें वाच्य अर्थका संपूर्ण ग्रहण नहीं. तीसरी जहताजहती अर्थात् भागत्यागलक्षणा है, कहे एक भागका त्याग, एकका ग्रहण सो महावाक्यविषे माना है. जैसे सोयं देवदत्त जैसे सो और अयं सो सो देशकालविशेषण

अंशकों त्यागिके अखंड देवदत्तस्वरूपमात्रमें भाग-त्यागलक्षणा है, तैसे तत्त्वमसि इत्यादि महावाक्य-नविषे समष्टि, व्यष्टि, स्थूल, सूक्ष्मरूप वाच्यअर्थवि-रोध अंशकों त्यागिके व्यापक अखंड चैतन्यमात्र ल-क्ष्यकों ग्रहण भागत्यागलक्षणा जाननी इति ॥२९॥

शंका—स्थूलादि उपाधिनकों न त्याग करै तौ हानि तौ कुछ है नहीं; काहेतें चैतन्य असंग है.

उत्तर—उपाधिनके त्यागविना अखंड सच्चि-दानंद स्वरूपका जानना अति कठिन है, जैसे अज्ञानकरिके आरोपित सर्पके निषेधविना रज्जु-का यथार्थ स्वरूप नहीं जानते, तैसे स्थूल शरीर आदिके निषेधविना सच्चिदानंद परमात्माकी नि-श्चय नहीं होती ॥

आविद्यकं शरीरादि दृश्यं बुद्बु-
दवत् क्षरम् ॥ एतद्विलक्षणं वि-
द्यादहं ब्रह्मेति निर्मलम् ॥ ३० ॥

आविद्यकमिति॥ देह, इंद्रिय आदिक जो हैं संपूर्ण दृश्य पदार्थ सो अविद्याकल्पित बुद्बुद-वत् क्षर कहे नाशमान हैं. तातें सर्वका निषेध अर्थात् त्याग करै, तिनतें भिन्न सच्चिदानंदस्वरू-प निर्मल कहे अविद्यामलरहित ब्रह्म मैं हूं, ऐसा निश्चय करै, तौ पुरुष कृतकृत्य होइ इति॥ ३०॥

अब महावाक्यजनित ज्ञानकी पूर्वोक्त ब्रह्म और आत्माकी एकता ज्ञानकी दृढताके लिये तत्त्वज्ञानका मनन करनेका प्रकार कहते हैं॥

देहान्यत्वान्न मे जन्मजराका-
र्श्यलयादयः॥ शब्दादिविषयैः
संगो निरिंद्रियतया न च॥ ३१॥

देहान्यत्वादिति॥ देह कहे स्थूल श-रीरके जो हैं जन्म, जरा, कृशता, मृत्यु; आदि पदतें क्षुधातृषादि धर्म, सो मेरेविषे है नहीं. काहेतें, मैं नित्य जन्म जरा मरण परिणामतें रहित सत्

चित् आनंदस्वरूप देहतें भिन्न हूं, और शब्द स्प-र्शादिक जो पंचविषय हैं, सो भी मेरेविषे नहीं. काहेतें, मैं असंग कूटस्थ साक्षी आत्मा निरिंद्रिय कहे संपूर्ण इंद्रियोंतें रहित हूं, पंचभूतनके कार्य जो हैं, इंद्रिय और विषय तिनका परस्पर संयोग वियोग होउ अरु मैं तौ नित्य हूं, इसलिये किसी-का कार्य नहीं, इस कारणतें मेरे असंगस्वरूपका वास्तव किसीका संबंध है नहीं इति ॥ ३१ ॥

अब मनके धर्मनकों भी आत्माविषे निषेध करते हैं ॥

अमनस्त्वान्न मे दुःखरागद्वेषभ-
यादयः ॥ अप्राणो ह्यमनाः शुभ्र
इत्यादिश्रुतिशासनात् ॥ ३२ ॥

अमनस्त्वादिति॥दुःख राग कहे विषयोंविषे प्रीति औ द्वेष कहे वैर, संकल्प, विकल्प, मोह, शो-क, भय इत्यादि संपूर्ण मनके धर्म हैं, मेरे नहीं.

काहेतें की, मैं अमन कहे मनतें रहित अर्थात् भिन्न मनका साक्षी हूं, और क्षुधा, तृषा आदिक जो प्राणोंके धर्म हैं सो भी मेरेविषे नहीं, काहेतें, अप्राण कहे मैं प्राणोंतें रहित अर्थात् भिन्न साक्षी हूं. तिसतें क्षुधा, तृषा, काणत्व, बधिरत्व आदि धर्म मेरेविषे नहीं. जिसतें मैं मनतें भिन्न हूं, इस कारणतें, रागद्वेषादि भी धर्म मेरेविषे नहीं, और मैं शुभ्र हूं, इसतें मलिनरूप स्थूल देहतें भी भिन्न हूं. काहेतें की, जन्ममरणादि धर्मनका आत्माविषे निषेध है, और अपने कार्यवर्गतें परे अर्थात् भिन्न और अक्षर अर्थात् अव्यक्त कहे मूलमायातें भिन्न इसतें मूढता आदि अज्ञान धर्म भी मेरेविषे नहीं, इस कारणतें मैं निर्विकार शुद्ध चैतन्य ब्रह्म हूं इति ॥ ३२ ॥

जो अन्य पदार्थ हैं, सो अनित्य हैं; इस कारणतें प्राण आदिकनकी अनात्मताकों साधन करते हैं.

एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च ॥ खं वायुर्ज्योतिरापश्च पृथ्वी विश्वस्य धारिणी ॥ ३३ ॥

एतस्मादिति ॥ प्रत्यगभिन्न कहे प्रतिशरीरनमें अंतःकरणका साक्षी वा प्रेरक अथवा असत् जड दुःखरूप संसारतें विपरीत स्वभाववाला सत् चित् आनंदरूप ब्रह्मतें प्राण जो हैं क्रियाशक्ति, अंतःकरण जो है मन ज्ञानशक्ति, अरु संपूर्ण दश इंद्रिय और देहादिक खं जो है आकाश, वायु, ज्योति जो है अग्नि, आप कहे जल और पृथ्वी जो है संपूर्ण स्थावरजंगमरूप प्राणियोंको धारण करनेवाली, इतना प्रपंच अनादि अविद्याकरिके उत्पन्न होता भया है इति ॥ ३३ ॥

निर्गुणो निष्क्रियो नित्यो निर्विकल्पो निरंजनः ॥ निर्विकारो निराकारो नित्यमुक्तोऽस्मि निर्मलः ॥ ३४ ॥

निर्गुण इति॥ प्रकृति जो है माया, तिसका जो कार्य है बुद्धि, तिसतें भिन्न और सतोगुणादि और राग इच्छादिरहित मैं निर्विकार साक्षी ब्रह्म हूं, और निष्क्रियः कहे देह इंद्रिय आदि क्रियारहित हूं. अर्थात् देह इंद्रियादितें जुदा हूं. और मैं नित्य हूं, सर्व कालमें चैतन्यरूप हूं, और निर्विकल्पः कहे संकल्पविकल्पधर्मवाले मनतें भिन्न हूं. और निरंजन कहे मायाका जो है कार्य जगत्‌रूपी मल तिसतें रहित हूं. और निर्विकार कहे विकार जो है मायाका कार्य, जगत् मिथ्या कल्पित तिसका मैं अधिष्ठान हूं, आकाशवत् स्वतंत्र निरवयव हूं, और नित्यमुक्त कहे मोहादिक जो हैं बंधन अज्ञानकल्पित, सो वास्तव मेरे असंग स्वरूपविषे है नहीं, और मैं निर्मल हूं कहे अज्ञान अविद्यारूप मलतें रहित हूं इति॥ ३४॥

शंका—गुरुकी शिष्यप्रति यथार्थ तेरा स्व-

रूप इसी प्रकार है; परंतु परिच्छिन्न तौ है. काहेतें की, देहवान् प्रतीत होता है.

उत्तर—असंग आत्माका किसी पदार्थका संग नहीं.

अहमाकाशवत्सर्वंबाहिरंतर्गतो-
ऽच्युतः ॥ सदा सर्वसमः शुद्धो
निःसंगो निर्मलोऽचलः ॥ ३५ ॥

अहमिति ॥ संपूर्ण जो हैं जन्य पदार्थ जड जगत् नाम रूप दृश्य तिसके भीतर मैं आकाशवत् व्यापक और सबतें भिन्न किसीमें लिप्त नहीं. तात्पर्य यह—मैं प्रत्यक्चैतन्यरूप अस्ति, भाति, प्रियरूप करिके सबके बाहर भीतर एकरस व्यापक हूं.

शंका—तौ सर्वके विनाश होनेतें तेरा भी विनाश होवैगा.

उत्तर—अच्युत इति, संपूर्ण कल्पित जगत्के

विनाश होनेतें मेरा विनाश है नहीं. काहेतें, मैं अधिष्ठानस्वरूप हूं.

शंका—अधिष्ठानरूपताकरिके तूं विनाशरहित तौ है, परंतु अंतःकरणादिविषे तूं अपनी सत्ता और चैतन्यता दो प्रकारकी सत्ता देनेवाला और घटादि पदार्थनविषे केवल सत्तामात्रही है, तातें तेरी विषमसत्ता तौ है.

उत्तर—सदा सर्वसम इति ॥ मैं सदा सर्वपदार्थनविषे सम हूं. परंतु अंतःकरणादि जो हैं, सो सतोगुणका कार्य होनेतें स्वच्छ है. इसकारणतें तिनविषे आत्माकी सत्ता चैतन्यता दो प्रकारकी प्रतीत होती है. और घटादि तमोगुणका कार्य होनेतें मलिन हैं. तिनविषे केवलसत्तामात्र ही प्रतीत होती है, चैतन्यता नहीं और सर्व पदार्थनविषे आत्मा सम है, इस कारणतें आत्माविषे समविषमभाव नहीं है, अरु शुद्ध कहे

पुण्यपापसंबंधरहित हूं और असंग कहे वास्तव सर्व संबंधरहित हूं. और निर्मल कहे संशयादि-मलरहित हूं और अचल कहे सच्चिदानंदस्वरूप चलाचल धर्मनतें रहित हूं इति ॥ ३५ ॥

अब प्रत्यगात्मा जो है त्वंपदार्थ जीवात्मा, तिसका जिस प्रकारका लक्ष्यस्वरूप बरनन करा है, तिसी प्रकारका तत्पदार्थब्रह्मका लक्ष्यस्वरूप भी बरनन करा है, तिन दोनुओंका अभेद अनुसं-धान अर्थात् चिंतन करते हैं.

नित्यशुद्धविमुक्तैकमखंडानंदम-
द्वयम् ॥ सत्यं ज्ञानमनंतं यत्
परं ब्रह्माहमेव तत् ॥ ३६ ॥

नित्येति ॥ नित्य कहे भूत, भविष्य, वर्तमा-न कालविषे बाधारहित शुद्ध अविद्या आदि मलरहित विमुक्त संसाररहित एक सजातीय भेद-शून्य, अखंड, देशकालवस्तुपरिच्छेदशून्य, आनंद-

सुखस्वरूप, अद्वय, विजातीय, स्वगतभेदरहित इस प्रकारका जो है परब्रह्मका स्वरूप "सत्यं ज्ञानमनंतं ब्रह्म इति" श्रुतिप्रतिपादित जो है सच्चिदानंदस्वरूप सो ब्रह्म मैं हूं ॥ ३६ ॥

इस प्रकार जो पुरुष बहुत कालपर्यंत अभ्यास करता है, तिसकरिके जिस समयमें दृढ भया ब्रह्म और आत्माका ज्ञान, तिसी समयमें अविद्या जो है अज्ञान और तिसका कार्य जन्ममरणरूप संसार, तिसकी नाश कर देता है. यह कहते हैं.

एवं निरंतराभ्यस्ता ब्रह्मैवास्मीति वासना ॥ हरत्यविद्याविक्षेपान् रोगानिव रसायनम् ॥ ३७ ॥

एवमिति ॥ इस प्रकार पूर्वोक्त कही हुई रीतिसें निरंतर बहुत काल जो पुरुष आदरपूर्वक मनन करता है, तिसतें उत्पत्ति होती है दृढ वासनाकी मैं ब्रह्म हूं, सो देह और आत्माके ज्ञानव-

त् ब्रह्म और आत्माकी एकताके ज्ञानकी संशय-विपर्ययतें रहित जो दृढता, सो अविद्याकृत जो चित्तके विक्षेप कहे आत्मा और ब्रह्मका वियोग तिसकों भलीप्रकारतें नाश करि देती है; जैसे रसायन जो है औषध सो बहुत काल सेवनतें रोगोंका नाश करि देता है ॥ ३७ ॥

अब ब्रह्म और आत्माकी एकताकी भावनाके लिये साधन कहते हैं ॥

विविक्तदेश आसीनो विरागो
विजितेंद्रियः॥भावयेदेकमात्मा-
नं तमनंतमनन्यधीः ॥ ३८ ॥

विविक्तदेश इति॥ विविक्त कहे जनसंबंधरहित एकांतदेशविषे सुखपूर्वक आसन करै, और विराग कहे शब्दस्पर्शादि विषयोंविषे इच्छारहित, विशेषकरिके जीता है इंद्रियोंकों जिस पुरुषनें. सो अनन्यधी कहे आत्मा, अर्थात् अपने आपही

है. ब्रह्म दूसरा कोई है नहीं. ऐसी है तत्परबुद्धि जिसकी, ऐसा जो पुरुष है, सो अनंत कहे देशकालवस्तुपरिच्छेद अर्थात् अंत वा नाशरहित वेद और शास्त्रकरिके प्रसिद्ध आत्माका भावना करै, की एक अद्वैत चैतन्यस्वरूप वासुदेव जो संपूर्ण भूतोंविषे वास करता है, सोई चैतन्यस्वरूप वासुदेव मैं हूं, ऐसी चिंतना करै, निरंतर जिसकरिके ब्रह्म और आत्माके एकताका निश्चय होता है इति ॥ ३८ ॥

शंका—दृश्यप्रपंच व्यवहारविषे प्रत्यक्ष वर्तमान एकताकी भावना कैसी होती है ॥

उत्तर—तहां कहते हैं ॥

आत्मन्येवाखिलं दृश्यं प्रविलाप्य
धिया सुधीः ॥ भावयेदेकमात्मा-
नं निर्मलाकाशवत्सदा ॥ ३९ ॥

आत्मनीति ॥ सुधी जो है शुद्ध अंतःकरण

वा बुद्धिवाला अधिकारी, सो विवेकवती बुद्धि-विषे संपूर्ण दृश्यप्रपंचकों लय करै. तात्पर्य यह-वाचारंभण कहे कहनमात्रही आत्मामें विकार है, तिसकों दूरि करै. अर्थात् पृथ्वीकों जलमें लय करै. जलकों अग्निमें लय करै. अग्निकों वायुमें लय करै. वायुकों आकाशमें, आकाशकों अव्याकृत अर्थात् मूलप्रकृति वा मायामें, तिसकों शुद्धब्रह्ममें लय करै. पीछे सो शुद्ध ब्रह्म व्यापक विष्णु मैं हूं ऐसा चिंतन करै. तहां दृष्टांत-निर्मलाकाशवदिति. जैसे शरत्कालविषे धूरि, मेघ आदि उपाधितें रहित स्वच्छ आकाश होता है. तैसे आत्माकों स्वच्छ एकरस संभावना करै इति ॥ ३९ ॥

शंका-संपूर्ण दृश्यप्रपंचकों त्यागिके विवेकी समाधिविषे किस रूपतें स्थित होता है, तहां कहते हैं ॥

नामवर्णादिकं सर्वं विहाय पर-

मार्थवित् ॥ परिपूर्णचिदान-
न्दस्वरूपेणावतिष्ठते ॥ ४० ॥

नामेति ॥ परमार्थतत्त्व आत्माकों जानिके विवेकी नाम रूप आदि दृश्यप्रपंच, जाति, मूर्ति- आदि संपूर्णकों त्यागिके, परमार्थरूप, अधिष्ठान, कूटस्थ, अंतर्यामी, सच्चिदानंदस्वरूप, साक्षी, शुद्ध, चैतन्यस्वरूप जो है आत्मतत्त्वरूप होकर, अपने आप स्थित होता है. तात्पर्य यह—चित्तका चित्तभावरहित शुद्ध ब्रह्माकार निर्वातदीपकी अखंड ज्योतिवत् स्थित होता है ब्रह्मवेत्ता ॥ " यथा दीपो निवातस्थो नेंगते सोपमा स्मृता ॥ योगिनो यतचित्तस्य युंजतो योगमात्मनः " इति भगवद्वचनात् ॥ ४० ॥

शंका—पृथिव्यादि दृश्यप्रपंचके लय होनेतें भी समाधिविषे ज्ञाता, ज्ञान, ज्ञेयभेदरूप त्रिपुटी प्रपंचलक्षण पवनरूपके विद्यमान होनेसति

कैसे आप निर्वात दीपककी अखंडज्योतिवत् स्थित होता है. तहां कहते हैं.

ज्ञातृज्ञानज्ञेयभेदः परात्मनि न विद्यते ॥ चिदानंदैकरूपत्वाद्दीप्यते स्वयमेव हि ॥ ४१ ॥

ज्ञातृज्ञानेति ॥ सविकल्पसमाधिविषे ज्ञातादि त्रिपुटी भेद तौ प्रतीत होता भी है. परंतु समाधिके समयविषे भेद कोई नहीं रहता, तिसकी तिस समयमें परानंद एकरूपता हो जाती है, तिस कारणतें दीप्यते कहे प्रकाशता है इति॥ ४१॥

इस प्रकार ब्रह्म और आत्माकी एकता ज्ञानके अर्थ आत्माका ध्यानादि प्रयत्न करनेवालेका प्रत्यक्ष फल कहते हैं ॥

एवमात्मारणौ ध्यानमथने सततं कृते ॥ उदितावगतिर्ज्वाला सर्वाज्ञानेंधनं दहेत् ॥ ४२ ॥

एवमिति ॥ पूर्वोक्त कहीहुई रीतिसें आत्मा जो है अंतःकरण, अर्थात् मन सो नीचेकी अरनी कहे लकरी करै, और प्रणव जो हैं ॐकार सो ऊपरकी लकरी करै, तिन दोनोंकी एकताकों ध्यान कहते हैं. पतंजलि उक्त ध्यानरूप मथन अर्थात् घसना तिसका सर्वदा बहुत काल निरंतर श्रद्धापूर्वक करनेतें उदित भई जो अखंडाकार अहं ब्रह्मवृत्ति कहे ज्ञानस्वरूप ज्वाला कहे अग्निकी लपट सो संपूर्ण अज्ञान और अज्ञानका कार्य जन्ममरणरूप संसार सोई भया इंधन तिसकों भलीप्रकारतें भस्म करि देती है. तथा च श्रुतिः "आत्मानमरणिं कृत्वा प्रणवं चोत्तरारणिम्॥ ज्ञाननिर्मंथनाभ्यासाद्दहेत्कर्म स पंडितः" इति ४२

उदित भई ज्वाला सर्व अज्ञानरूप इंधनकों भस्म करती है सो दृष्टांतकरिके कहते हैं. निरावरण आत्माकी प्रकाशमानताका भी दृष्टांत कहते हैं ॥

ति

अरुणेनेव बोधेन पूर्वसंतमसे हृते ॥ तत आविर्भवेदात्मा स्वयमेवांशुमानिव ॥ ४३ ॥

अरुणेनेवेति ॥ जैसे अरुणके उदय अर्थात् प्रकाश होनेतें प्रथम तम जो है अंधकार, सो दूरि हो जाता है. अरुण नाम है सूर्यके रथवानकों, तिसी तरह मैं ब्रह्म हूं ऐसे ज्ञानकरिके संपूर्ण अज्ञानरूप तम दूरि होनेतें पश्चात् अंशुमान् कहे सूर्यवत् आत्मा आपही प्रगट हो[illegible] है, अर्थात् निरावरणवत् प्राप्त होता है. "ज्ञा[illegible]न तु तदज्ञानं येषां नाशितमात्मनः ॥ तेषामादित्यवज्ज्ञानं प्रकाशयति तत्परम्" इति ॥ ४३ ॥

शंका—जो साक्षात् अपरोक्षतातें ब्रह्म होता है, ऐसे श्रुतिप्रमाणकरिके आत्मा नित्य प्राप्त है. काहेतें की, अपने आप कभी अप्राप्त और परोक्ष होता नहीं. सदाहीं अपरोक्ष और साक्षात्कारही

होता है, और तुम कहते हौ, की अज्ञान नाश होनेतें प्राप्त होवेगा, सो अयुक्त है.

उत्तर–नित्य प्राप्त जो है आत्मा, सो अविद्याकरिके अप्राप्तवत् प्रतीत होता है, तिस अविद्याके नाश होनेतें प्राप्तवत् प्रतीत होता है, यह कहते हैं.

आत्मा तु सततं प्राप्तोऽप्यप्राप्य
वदविद्यया ॥ तन्नाशेऽप्राप्तवद्भा-
ति स्वकण्ठाभरणं यथा ॥ ४४ ॥

आत्मा त्विति ॥ तत्त्वज्ञानदृष्टिकरिके आत्मा सतत कहे निरंतर यथार्थस्वरूपतें प्राप्त है, परंतु अज्ञानियोंकों अनादि अज्ञानकरिके अप्राप्तवत् प्रतीत होता है. सो श्रीगुरुकी कृपातें तत्त्वमस्यादि महावाक्यजनित ज्ञानकरिके अविद्याके नाश होनेतें प्राप्तवत् प्रतीत होता है. जैसे किसी पुरुषका अपने कंठविषे प्राप्त अपनी माला तिस

कों अज्ञानकरिके अप्राप्तवत् प्रतीत होती थी, तिसके नाश होनेतें प्राप्तवत् प्रतीत भई, तैंसे आत्मा भी है इति ॥ ४४ ॥

शंका—जिसकी साक्षात्कार अपरोक्षतातें ब्रह्म होता है ऐसे श्रुतिप्रतिपादित ब्रह्म, सो नित्यप्राप्त भी श्रुति कहती है. जीवात्माकों नहीं कहती.

उत्तर—अज्ञान करिके भ्रमतें परमात्माही जीवपनाकों प्राप्त भया है, वास्तव कोई जीव है नहीं, सो दृष्टांततें कहते हैं.

स्थाणौ पुरुषवद्भ्रांत्या कृता ब्रह्म-
णि जीवता ॥ जीवस्य तात्त्वि-
के रूपे तस्मिन्दृष्टे निवर्तते ॥ ४५ ॥

स्थाणाविति ॥ जैसे अंधकारकरिके आवृत स्थाणुकों भ्रांतिकरिके यह पुरुष है ऐसे मिथ्या प्रतीति होती भई, तैसे अनादि अविद्याकृत

भ्रांतितें ब्रह्मविषे कर्तृत्व भोक्तृत्व आदि जीवलक्षण अर्थात् जीवपना आरोप करा, सो जीवका तात्विक अर्थात् वास्तव स्वरूप साक्षात् अपरोक्ष ब्रह्म तिसकों तत्त्वमस्यादि वाक्यनकरिके साक्षात् करै तौ जीवपना निवृत्त होइ. जैसे स्थाणुके निश्चय होनेतें कल्पित पुरुषकी भ्रम दूरि हो जाती है; तैसे जीवका वास्तव स्वरूप जाननेतें जीवपना नाश हो जाता है ॥ ४५ ॥

शंका—विवेकिनकों भी मेरी तेरी इत्यादि व्यवहार दृढ प्रतीत होता है, तौ कैसे तुम संसारकी निवृत्ति कहते हौ?

उत्तर—मेरी तेरी इत्यादि व्यवहार अज्ञानका कार्य है भी, परंतु तत्त्वज्ञानकरिके नाश हो जाते हैं, सो दृष्टांत कहते हैं.

तत्त्वस्वरूपानुभवादुत्पन्नं ज्ञान-

मंजसा ॥ अहं ममेति चाज्ञानं बाधते दिग्भ्रमादिवत् ॥ ४६ ॥

तत्त्वेति ॥ जीवका जो वास्तव तत्त्वस्वरूप सच्चिदानंदात्मक लक्ष्य है तिसके अनुभव होनेतें उत्पन्न भया जो तत्त्वमस्यादि महावाक्यनतें ब्रह्म आत्माकी एकताका दृढ ज्ञान, सो तुरतही अहं मम अर्थात् मेरी तेरी यह जो है अज्ञानका कार्य तिसकी नाश करि देती है. जैसे अज्ञानकरिके दिशाओंका भ्रम और स्थाणुआदिविषे पुरुषादिका भ्रम सूर्यके दर्शन होनेतें आपही नाश हो जाते हैं इति ॥ ४६ ॥

अब निवृत्त अज्ञान कार्य विवेकियोंकी दृष्टि बरनन करते हैं.

सम्यग्विज्ञानवान् योगी स्वात्मन्येवाखिलं स्थितम् ॥ एकं च सर्वमात्मानमीक्षते ज्ञानचक्षुषा ॥ ४७ ॥

सम्यगिति ॥ संशयविपर्ययरहित साक्षात्कार अपरोक्ष दृढ ज्ञानीकों योगी कहते हैं, सो योगी तिस साक्षात् अपरोक्षताकरिके ज्ञानरूपी नेत्र परिपूर्ण अधिष्ठान कूटस्थ साक्षी स्वरूपविषे अर्थात् अपनेविषे संपूर्ण नामरूप दृश्यप्रपंचकों अज्ञानकल्पित देखता है. काहेतें की, कल्पितकों अधिष्ठानकी सत्तातें रहित अर्थात् भिन्न सत्ताका अभाव है. तातें संपूर्ण दृश्य एक अद्वितीय अधिष्ठानभूत एक आत्माहीकों देखता है. आत्मातें भिन्न कल्पित कहने मात्रही शशशृंग, नरविषाण, आकाशके पुष्पवत् हैं; तिस कारणतें ज्ञानरूपी नेत्रोंकरिके ज्ञानी इस प्रकारतें देखता है ४७

शंका—जो प्रत्यक्ष आत्मातें भिन्न प्रतीत होता है जगत्, तिसको आत्मातें भिन्न कैसे देखता है ज्ञानी?

उत्तर—उपादेय अर्थात् कार्य उपादानतें

भिन्न बाध सामानाधिकरण्यकरिके अभेद देखता है, सो दृष्टांत कहते हैं.

आत्मैवेदं जगत्सर्वमात्मनोऽन्यन्न विद्यते ॥ मृदो यद्वद्धटादीनि स्वात्मानं सर्वमीक्षते ॥ ४८ ॥

आत्मैवेति ॥ यह संपूर्ण जगत् आत्माही है. काहेतें, आत्मातेंही उत्पत्ति भया है. जैसे बीजतें उत्पन्न भया जो वृक्ष है सो बीजका विस्तार है, बीजतें भिन्न वृक्षकी सत्ता है नहीं. अथवा उपादान मृत्तिकातें भिन्न उपादेय घटकी सत्ता नहीं. तैसे उपादान आत्मातें भिन्न कल्पित जगतकी सत्ता कछु है नहीं. जैसे मृत्तिकाके कार्य घट शरावादि मृत्तिकाही है, तैसे आत्माका कार्य संपूर्ण दृश्यप्रपंच आत्माही है. इस कारणतें सर्व दृश्यप्रपंचकों ज्ञानी अपना आत्मस्वरूपही देखता है. भिन्न नहीं इति ॥ ४८ ॥

इस प्रकार ज्ञानीकी वास्तव दृष्टि कही. अब तिसकी जीवन्मुक्ति अवस्था दर्शाते हैं.

जीवन्मुक्तिस्तु तद्विद्वान्पूर्वोपाधिगुणांस्त्यजेत्॥ सच्चिदानंदरूपत्वाद्भवेद्भ्रमरकीटवत् ॥ ४९ ॥

जीवन्मुक्तिरिति ॥ आत्मतत्त्व साक्षात्कार विवेकी जीवन्मुक्त पूर्व कहे तत्त्वज्ञान होनेके प्रथम अनादि अविद्याकल्पित जो देह इंद्रियादि और मन, बुद्धि, चित्त, अहंकारादि उपाधि जो हैं, सो त्रिगुणी मायाके धर्म जानिके विवेकद्वारा त्याग न करता है, सो पुरुष सच्चिदानंदस्वरूप है, भ्रमरी कीटवत् साक्षात् ब्रह्म होता है. यहां यह आशय है—जैसे भृंगी एक कीट होता है. सो भ्रमर कीट विशेषकी भय करिके तिसके आकार अपनी चित्तकी वृत्तिकों करता है, सो प्रथम शरीरके धर्मनकों त्यागिके तिसका रूप होजाता है; तैसे ब्रह्मवेत्ता उपाधिरहित ब्रह्म हो जाता है ॥ ४९ ॥

अब जीवन्मुक्तकों श्रीरामचंद्ररूपताका अलंकारकरिके बरनन करते हैं.

तीर्त्वा मोहार्णवं हत्वा रागद्वेषादिराक्षसान् ॥ योगी शांतिसमायुक्तो ह्यात्मारामो विराजते ॥ ५० ॥

तीर्त्वेति ॥ आत्माविषे आराम कहे स्थिति है जिसकी, ऐसा योगी मोहार्णव कहे अज्ञानरूप समुद्रकों ब्रह्मात्मकी एकताके ज्ञानरूप पूलपर चढिके सो पार जाइ, रागद्वेषादि लक्षण रावण इत्यादि राक्षसोंकों, जिनने शांतिरूपी सीताकों हरा अर्थात् चुराया था, सो शुद्धांतःकरणरूपी धनुषतें वैराग्यविचारादि बानोंकरिके हत्वा अर्थात् नाश करिके शांतिरूप लक्षण सीताकों लेकर तिससंयुक्त सो पुरुष प्रारब्धशेष स्थिति शरीरलक्षण अयोध्याविषे स्वरूपलक्षणकरिके अपने राजविषे निवृत्तिरूप सिंहासनपर

बैठिके विशेषकरिके राजते कहे प्रकाशमान होता भया. जैसे श्रीरामचंद्रजी समुद्रकों बांधिके पार जाई रावणादि राक्षसोंकों मारिके सीतासमेत अयोध्यापुरीमें सिंहासनपर बैठि विराजमान होते भये इति ॥ ५० ॥

अब लक्षण विधानतें जीवन्मुक्तकी अवस्था अर्थात् स्थितिकों कहतेहैं ॥

बाह्यानित्यसुखासक्तिं हित्वात्म-
सुखनिर्वृतः ॥ घटस्थदीपवत्स्व-
च्छः स्वांतरेव प्रकाशते ॥ ५१ ॥

बाह्येति ॥ नेत्र आदि जो बाहरकीइंद्रिय हैं, तिनकी विषयोंके संबंधतें उत्पन्न भया जो विषयानंद अनित्यरूप सुख तिसविषे आसक्ति अर्थात् प्रीतिकों त्यागिके आत्मा स्वरूपके सुखकरिके निवृत्त कहे आनंदित और स्वस्थ कहे अपने स्वरूपभूत महिमाविषे स्थिति, सो पुरुष अंतः कहे

अपने अंतःकरणविषे साक्षात्कार ब्रह्मरूप प्रकाशता है. चक्षु आदि वृत्तिद्वारा बाह्य विषयोंविषे विस्तारके ज्ञानलक्षण तेजकरिके तिनके निरोधतें अंतःकरणविषे प्रकाशमान है और चेतनतारूप बाहिर भी प्रकाशता है. जैसे घटविषे वर्तमान जो दीपक सो बाह्य निवृत्ति किरणोंकरिके घटके अंतर विशेषकरिके प्रकाशता है, और उसनता आदिक बाहिर भी प्रतीत होता है ॥ "प्रजहाति यदा कामान् सर्वान्पार्थ मनोगतान् ॥ आत्मन्येवात्मना तुष्टः स्थितप्रज्ञस्तदोच्यते" इति भगवद्वचनात् ॥ ५१ ॥

उपाधिस्थोऽपि तद्धर्मैर्न लिप्तो व्योमवन्मुनिः ॥ सर्वविन्मूढव-त्तिष्ठेदसक्तो वायुवच्चरेत् ॥ ५२ ॥

उपाधिस्थ इति ॥ देहादि उपाधियोंका साक्षरूपकरिके स्थित भी मुनी कहे वेदांतमनन

करनेविषे तत्पर तत्त्ववेत्ता व्योम कहे आकाशवत् जैसे आकाश भी धूरि इत्यादि उपाधियोंविषे लिप्त नहीं होता, तैसे उपाधियोंके धर्मनविषे तत्त्ववेत्ता लिप्त नहीं होता, और सर्व पृथिवीविषे फिरता है. और सर्वज्ञ भी है. गूंगे पुरुषकी तरह स्थित होता है, और प्रारब्धभोगकरिके प्राप्त विषयोंविषे आसक्त नहीं होता, वायुवत् आचरता है, जैसे वायु सुगंधिवाले पदार्थोंविषे आसक्ति अर्थात् प्रीतिरहित अपने स्वरूपहीमें चलती है. तैसे ज्ञानी भी अपने स्वरूपमें विचरता है इति ॥ ५२ ॥

अब ज्ञानीकी विदेहकैवल्यमुक्ति कहते हैं ॥

उपाधिविलयाद्विष्णौ निर्विशेषं
विशेन्मुनिः ॥ जले जलं वियद्व्यो-
म्नि तेजस्तेजसि वा यथा ॥ ५३ ॥

उपाधीति ॥ ज्ञानीकी प्रारब्धभोगोंके

समाप्ति होनेतें देह इंद्रिय आदि उपाधि लय होती हैं, तिनके लय होनेतें मुनि जो है विवेकी सो व्यापक विष्णुपरब्रह्मविषे निर्विशेषं कहे सर्वविशेषरहित यथार्थरूपकरिके प्रवेश होता है. अत्यंत प्रवेशविषे दृष्टांत कहते हैं. जैसे जलमें जल अर्थात् नदी जो है समुद्रमें प्राप्त होकर नामरूपरहित अभेदरूप समुद्रही हो जाती हैं, तैसे विवेकी नामरूपरहित परे, ते परे जो परम पुरुष परब्रह्म है, तिसमें मिलिके अभेद हो जाता है. और जैसे घटाकाशकी उपाधीके नाश होनेतें घटाकाश महाकाशरूप हो जाता है. और तेज जो है दीपका दिवा अग्नि, सो तेजकेसाथ अभेद हो जाते हैं; तैसे ब्रह्मवेत्ता पुरुष देहादि उपाधियोंके नाश होनेतें ब्रह्मकेसाथ अभेद हो जाता है॥५३॥

अब विदेहमुक्ति अवस्थाविषे विवेकी जिस परब्रह्मको प्राप्त होता है, तिसका निरूपण अष्टश्लोकनतें करते हैं ॥

यल्लाभान्नापरो लाभो यत्सुखान्ना-
परं सुखम् ॥ यज्ज्ञानान्नापरं ज्ञा-
नं तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥ ५४ ॥

यल्लाभादिति ॥ जिस ब्रह्मके लाभ अर्थात् प्राप्त होनेतें जगत्‌विषे दूसरा लाभ नास्ति है. काहेतें, जिसकी परम पुरुषार्थतारूपकरिके संपूर्ण लाभ तिसके अंतर्भूत हैं, और जिस ब्रह्मके स्वरूप-सुखतें परे कोई सुख है नहीं; काहेतें, तिसकों निरतिशय कहे सर्वतें अधिक सुख होनेतें क्षुद्र सुख तिसके अंतर्भूत हैं, और जिस ब्रह्मके साक्षात्कार ज्ञानके परे और ज्ञानकी नास्ति है. काहेतें, ब्रह्मवेत्ताही ब्रह्म होता है, ऐसे श्रुतिप्रतिपादित ज्ञानका परम पुरुषार्थका हेतु होनेतें अतिश्रेष्ठ हैं, इस प्रकारका ब्रह्मस्वरूप जिस रूपकरिके विदेहकै-वल्य अवस्थाविषे विवेकी स्थित होता है, तिस ब्रह्मस्वरूपकी निश्चय करै इत्यर्थः ॥ ५४ ॥

यद्दृष्ट्वा न परं दृश्यं यद्भूत्वा न पुनर्भवः ॥ यज्ज्ञात्वा न परं ज्ञानं तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥ ५५ ॥

यद्दृष्ट्वेति ॥ जिस ब्रह्मकों देखि अर्थात् साक्षात्कारके परे और देखना नास्ति है. काहेतें अधिष्ठानरूपके साक्षात्कार होनेतें संपूर्ण कल्पित, जगत् साक्षात्कार हो जाता है, और जिस ब्रह्मके रूप होनेतें अर्थात् एकता प्राप्त होनेतें फेरि संसारमें जन्म नहीं होता. "यद्गत्वा न निवर्तंते तद्धाम परमं मम" इति भगवदुक्तेः ॥ और जिस ब्रह्मके सामान्यकरिके सर्वके उपादानरूपके जाननेतें और कछु जाननेकों नास्ति है. काहेतें की, कार्यकी कारणतें भिन्न सत्ता है नहीं. सो कारणके जाननेतें संपूर्ण कार्य जाना गया. जैसे मृत्तिकाके एक पिंडकों जानेतें तिसके संपूर्ण घटादि कार्य जाने गये 'तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत्' तिस ब्रह्मकी निश्चय करै इति ॥ ५५ ॥

शंका—विदेहकैवल्य अवस्थाविषे तत्त्ववेत्ता जिसब्रह्मकों प्राप्त अर्थात् स्वरूप होता है सो ब्रह्म परिच्छिन्न है, की अपरिच्छिन्न कहे व्यापक है? जो कहौ परिच्छिन्न है तौ नाशमान होनेतें परम पुरुषार्थ न सिद्ध भया और जो कहौ व्यापक है, तौ प्राप्ति बनती नहीं.

उत्तर—जिसकी परिपूर्ण नित्य आनंदरूपताकरिके पुरुषार्थता है. यह कहते हैं ॥

तिर्यगूर्ध्वमधः पूर्णं सच्चिदानंदमद्वयम् ॥ अनंतं नित्यमेकं यत्तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥ ५६ ॥

तिर्यगिति॥जो सच्चिदानंद अद्वैत कहे द्वैतप्रपंचरहित वस्तु तिर्यक् कहे पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण और नीचे ऊपर, सर्वत्र पूर्ण है. और अनंत कहे देश, काल, वस्तु परिच्छेदसें रहित है. और नित्य कहे सत्य है. एक कहे सजातीय विजा-

तीय स्वगत भेदतें रहित है. तिस ब्रह्मकी मुमुक्षु निश्चय करै इति ॥ ५६ ॥

अतद्व्यावृत्तिरूपेण वेदांतैर्ल-
क्ष्यतेऽव्ययम् ॥ अखंडानंदमे-
कं यत्तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥ ५७ ॥

अतदिति ॥ अतत् कहे जगत् तिसकी व्यावृत्ति कहे निवृत्तिरूप अर्थात् परमार्थरूपकरिके जिसकों वेदांत लक्ष्य कहे वास्तवस्वरूप लक्षणाकरिके निश्चय करावते हैं. सो ब्रह्म अद्वैत है कहे अविद्याकल्पित जगत्का जिसविषे भाव नहीं, और अखंड कहे सुखस्वरूप केवल निर्विकार जो ब्रह्म है तिसकी निश्चय करै विवेकी इति ॥ ५७ ॥

शंका—ब्रह्मा इंद्रादि श्रेष्ठ देवतनकों भी निरतिशय आनंदवाले शास्त्रनमें सुनते हैं. तुम कैसे केवल ब्रह्महीकों निरतिशयरूप कहते हौ ?

उत्तर—तिन ब्रह्मा इंद्रादिककों भी जो क्षु-

द्धानंद है सो ब्रह्मानंदका लेश अर्थात् अंशकों लेकर संपूर्ण आनंद होते हैं. और ब्रह्मानंदतें परे जगत्‌विषे दूसरा कोई आनंद है नहीं, यह कहते हैं.

अखंडानंदरूपस्य तस्यानंदल-
वाश्रिताः ॥ ब्रह्माद्यास्तारतम्येन
भवंत्यानंदिनोऽखिलाः ॥ ५८ ॥

अखंडेति ॥ जिस ब्रह्मका अपरिच्छिन्न आनंदस्वरूप है, तिसके आनंदसमुद्रस्वरूप परमात्माके आनंदका लव कहे सुखके लेशके आश्रय होकर ब्रह्मा इंद्र आदिक तारतम्य कहे कमती बढती अपनी अपनी पुण्यके अनुसार आनंदवाले होते हैं, सो सर्व ब्रह्मानंदके अंतर्भूत हैं, तातें जिस ब्रह्मानंदके लेश कहे कणिकामात्रतें ब्रह्मा इंद्रादिकों पुण्यके अनुसार क्षुद्रानंदका सुख प्राप्त होता है, तिसी ब्रह्मविषे विवेकी विदेहकैवल्य अवस्थाविषे स्थित होता है, यह भाव है इति ॥ ५८ ॥

शंका—यह आनंदस्वरूप ब्रह्म कहांपर रहता है. जिसके आनंदके लेशकरिके ब्रह्मा आदि आनंदताकों प्राप्त होते हैं ॥

उत्तर—ब्रह्मका देश काल है नहीं. काहेतें, की ब्रह्म सर्वगत है, सो दृष्टांततें कहते हैं ॥

तद्युक्तमखिलं वस्तु व्यवहारस्तदन्वितः ॥ तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म क्षीरे सर्पिरिवाखिले ॥ ५९ ॥

तद्युक्तमिति ॥ तिस सच्चिदानंद ब्रह्मके रूपकरिके युक्त संपूर्ण घटपटादि पदार्थ अस्ति भाति प्रियरूपकरिके प्रकाशमान होते हैं. व्यवहार कहे वचन, दान, गमन, विसर्ग, आनंद, क्रिया सच्चिदानंदरूप ब्रह्मकरिके युक्त व्यवहार सिद्ध होता है. "सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम्" इति भगवद्वचनात्, तातें सर्व पदार्थनविषे गत और तिसकरिके युक्त संपूर्ण व्यवहार होते

हैं; जैसे सर्पि जो घृत है, जो सर्वत्र दुग्धविषे अभेदरूपकरिके व्याप्त है, और तिसकरिके दुग्धविषे मधुरतादिक गुण भी हैं. तैसे सर्व वस्तुनविषे ब्रह्म अभेदरूप होकर व्याप्त है इति ॥ ५९ ॥

इस प्रकार प्रपंचविषे परमात्माकी अनुगतता भी है; परंतु तिस प्रपंचके धर्मनविषे ब्रह्मका स्पर्श नहीं. काहेतें की वह असंग है, यह कहते हैं ॥

अनणवस्थूलमह्रस्वमदीर्घमजमव्ययम् ॥ अरूपगुणवर्णाख्यं तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥ ६० ॥

अनण्विति ॥ शंका—सर्वगत जो आत्मा है सो अणुप्रमाण है, और श्रुति भी कहती है. एक अणु आत्मा जाननेके योग्य है.

उत्तर—आत्मा अणुमात्र नहीं, और जो श्रुति कहती है आत्मा अणुमात्र है, सो श्रुतिका तात्पर्य यह है, की आत्माका स्वरूप जाननेकों

दुर्विज्ञेय अर्थात् अतिकठिन है. और श्रुतिका तात्पर्य यह नहीं, की आत्मा अणु है इति ॥

शंका—आत्मा अणुप्रमाण नहिं है, तौ न होउ पर महान् तौ है, और श्रुति भी कहती है, आत्मा महान्तें भी महान् है ॥

उत्तर—आत्मा स्थूल नहीं इस कारणतें आत्मा महान् नहीं. जो महाप्रमाणवाले स्थूल घटपटादि पदार्थ हैं, सो जड होनेतें अनित्य हैं, और श्रुतिका तात्पर्य यह है, की सर्वके अधिष्ठानतारूप होनेतें सर्वतें आत्माकी श्रेष्ठता है, महान् पदका परिमाणसाधक अर्थ नहीं, और अऱ्हस्व कहे आत्मा ऱ्हस्व परिमाणतें रहित है. अदीर्घ कहे दीर्घ परिमाणरहित है, ऐसे श्रुतिप्रतिपादित जो अज कहे जन्मतें रहित, अव्यय कहे नाशरहित, अरूप कहे सत्वादि परिणामरहित, और ब्राह्मणादि वर्णरहित ब्रह्म है. तिसका मुमुक्षुनें निश्चय करना इति ॥ ६० ॥

यद्भासा भासतेऽर्कादिर्भास्यैर्यत्तु न भास्यते ॥ येन सर्वमिदं भाति तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ॥ ६१ ॥

यद्भासेति ॥ जिस ब्रह्मके भासा कहे अलौकिक तेजकरिके सूर्यादि भासते कहे प्रकाशमान् होते हैं, और सूर्यादिकभी भास्य कहे प्रकाशतें जो नहीं प्रकाशता, और जिस ब्रह्मविषे सूर्य, चंद्रमा, बिजुली आदिकका प्रकाश है नही, तौ अग्निकी कौन गिनती है ? और जिस ब्रह्मके प्रकाशकरिके सूर्यादिक प्रकाशते हैं, और संपूर्ण जगत् प्रकाशमान होता है तिस ब्रह्मका निश्चय करना इति ॥ ६१ ॥

इस प्रकार विदेहकैवल्यकेविषे जिस रूपकरिके विवेकी अस्थित होताहै, तिस ब्रह्मका निरूपण किया. अब परमपुरुषार्थकी हेतुता फेरिभी तत्त्ववेत्ताकी निश्चयकों दिखाते हैं ॥

स्वयमंतर्बहिर्व्याप्य भासयन्नखि-
लं जगत् ॥ ब्रह्म प्रकाशते वह्नि-
प्रतप्तायसपिंडवत् ॥ ६२ ॥

स्वयमिति ॥ तीनि श्लोकनकरिके पर कहे परमात्मा संपूर्ण जगत्के बाहर भीतर व्यापक भासयत् कहे प्रकाशता है. जैसे तप्त लोहके पिंडविषे व्याप्त बाहर भीतर अग्नि प्रकाशता है, तैसे चराचर नामरूप दृश्य जगत्के बाहर भीतर प्राप्त परमात्माही अस्ति, भाति, प्रियरूपकरिके अर्थात् सत्ता, चेतनता और आनंदरूपताकरिके प्रकाशता है. यह भाव है इति ॥ ६२ ॥

जगद्विलक्षणं ब्रह्म ब्रह्मणोऽन्यन्न
किंचन ॥ ब्रह्मान्यद्भाति चेन्मि-
थ्या यथा मरुमरीचिका ॥ ६३ ॥

जगदिति ॥ असत् जड दुःखरूप अविद्या-कल्पित जो जगत् है, तिसतें विपरीत सत् चित्

आनंदस्वरूप ब्रह्म भिन्न है, तिस कारणतें ब्रह्मतें अन्यत् कहे भिन्न किंचित् भी कछु है नहीं, और ब्रह्मतें भिन्न जो कछु पदार्थ प्रतीत होते हैं, सो मृगतृष्णाके जलवत् योंही मिथ्या प्रतीत होते हैं. वास्तव कछु है नहीं इति ॥ ६३ ॥

सो प्रत्यक्ष फिरि भी कहते हैं ॥

दृश्यते श्रूयते यद्यद्ब्रह्मणोऽन्यन्न तद्भवेत् ॥ तत्त्वज्ञानाच्च तद्ब्रह्म सच्चिदानंदमद्वयम् ॥ ६४ ॥

दृश्यत इति ॥ जो नेत्रोंकरिके देखते हैं और जो कर्णोंकरिके सुनते हैं, और मनकरिके स्मरण अर्थात् मनन करते हैं, और बानीकरिके जो कहते हैं, सो संपूर्ण सच्चिदानंद अद्वैत ब्रह्मही है, ब्रह्मतें भिन्न और कछु है नहीं, ऐसे तत्त्वज्ञान-करिके तत्त्ववेत्ता पुरुष जानते हैं. यह भाव है इति ॥ ६४ ॥

शंका–सच्चिदानंद ब्रह्मरूप तुम सर्व जगत्‌कों कहते हौ, तौ सर्वत्र देखि काहे नहीं परता.

उत्तर–सच्चिदानंद ब्रह्म सर्वगत भी है, परंतु तत्त्वज्ञानदृष्टिवाले पुरुष देखते हैं, अज्ञानदृष्टिकरिके देखनेकों ब्रह्म दुर्दर्श्य अर्थात् देखनेकों दुर्लभ है. यह कहते हैं ॥

सर्वगं सच्चिदात्मानं ज्ञानचक्षुर्निरीक्षते ॥ अज्ञानचक्षुर्नेक्षेत भास्वंतं भानुमंधवत् ॥ ६५ ॥

सर्वगमिति ॥ सत् चित् आनंद आत्मा सर्वगत भी है, पर तिसकों ज्ञानरूपी नेत्रवाले पुरुष देखते हैं. श्रुति भी कहती है, की नेत्रोंकरिके आत्माका ग्रहण नहीं होता, और वाणीकरिके कहा नहीं जाता. मनकरिके मनन नहीं होता, और नामरूप देवतनके निमित्त तपकरिके अथवा कर्म शुभाशुभकरिके प्राप्त नहीं होता. के-

वलज्ञानकेप्रसादकरिकेविशुद्धसत्वद्वारा विवेकरू-
प नेत्रोंतें निष्कल परमात्मस्वरूपकों विवेकी पुरु-
ष देखते हैं. और अनादि अविद्याकरिके आवृत हु-
ई नेत्रोंकी दृष्टि जिनकी, ऐसे जो हैं अज्ञानी, सो
साक्षात्कार प्रकाशमान साक्षी अपने आत्मस्व-
रूपकों नहीं देखते. जैसे प्रत्यक्ष प्रकाशमान सूर्य-
कों नेत्रहीन पुरुष नहीं देखता है, तैसे विवेकरूप
नेत्रोंतें रहित पुरुष आत्मस्वरूपकों नहीं देखि
शकता इति ॥ ६५ ॥

शंका—ज्ञानरूपी नेत्रवाले पुरुषनें विवेक-
के बल करिके देहइंद्रियादिक विषयोंविषे अध्यास-
लक्षण मलकों दूरि भी. करता है. पर पूर्वजन्म-
के अध्यासतें संसाररूपी वासनाके वशीभूत हो-
कर फेरि भी अहं मनुष्य, ऐसा देहीका अभिमा-
नरूप बंधन प्रतीत होता है, तो कैसे स्वरूप-
स्थितिकों शुद्ध सत्वद्वारा तुम मुक्ति कहते हो,
तातें तुह्मारा कहना अयुक्त है. तहां कहते हैं ॥

श्रवणादिभिरुद्दीप्तो ज्ञानाग्निप-रितापितः ॥ जीवः सर्वमलान्मुक्तः स्वर्णवद्द्योतते स्वयम् ॥६६॥

श्रवणादिभिरिति ॥ श्रवण, मनन, निदिध्यासनकरिके उत्पन्न भई अति उत्कृष्ट प्रकाशमान जो अग्नि, तिसकरिके परितप्त हुवा अर्थात् दग्ध हुवा जीवका संपूर्ण मल कहे संसारभूत अज्ञान, तिसका कार्य जो है जगत्, तिसतें मुक्त कहे रहित पुरुष सुवर्णकी तरह आपही शुद्ध प्रकाशमान होता है. तात्पर्य यह स्वस्वरूप सच्चिदानंदलक्षण आत्मस्वरूप प्रकाशता है. तिस पुरुषका अहं मनुष्य ऐसा अभिमान फिरि किसी तरहतें नहीं होता इति ॥ ६६ ॥

शंका—इस प्रकार शुद्ध करा हुवा आत्मा कैसा होता है, और कहां उदय अर्थात् प्रगट होता है, और किसको प्रकाशता है सो कहते हैं ॥

हृदाकाशोदितो ह्यात्मा बोधभा-
नुस्तमोऽपहृत् ॥ सर्वव्यापी सर्व-
धारी भाति सर्वं प्रकाशते ॥ ६७ ॥

हृदाकाशेति ॥ इस प्रकार शुद्ध कराहुवा जीव आत्मा और परमात्माकी एकतारूप लक्षणकरिके लक्षित हुवा, सो बोधरूप सूर्य अर्थात् ज्ञानस्वरूप सूर्य, हृदयरूप आकाशमें प्रगट वा प्राप्त होता है, सो सर्वकों भाति कहे प्रकाशता हैं, और आत्मा आप स्वयंप्रकाश है ॥

शंका—हृदयरूप आकाशविषे प्रगट होता है, सो हृदयाकाशपरिच्छिन्न अर्थात् नाशमान है, तौ तिसके साथ आत्मा भी परिच्छिन्न मानना चाहिये, तहां कहते हैं ॥ सर्वव्यापीति ॥ आत्मा सर्व प्रपंचविषे व्यापक है, और सर्वधारी कहे अज्ञानकार्य जगत्का अधिष्ठान है, तात्पर्य यह की कार्यकरिके कारणकी हानि नहीं होती इति ॥६७॥

अब सर्व पुरुषोंकों अपने आत्मस्वरूपतत्त्वकों तीर्थरूप करिके बरनन करते हैं. तिसके सेवनतें जो फल होता है, सो सर्व तीर्थके फलका शिरोमणि है. तात्पर्य यह—सर्व कर्म और सर्व तीर्थ और सर्व देवतनका सेवनरूप जो फल हैं, तिन सर्व फलोंका शिरोमणि अद्वैत आत्माही फल है. तिसकी सेवा अवश्य करनी चाहिये. काहेतें की, सेवनीय अवश्य आत्माही है, तिसके सेवनतें कोईभी सेवा विशेष नहीं रहती, सो कहते हैं ॥

शंका—स्वाभाविक पापनके दूर करनेके अर्थ तत्त्ववेत्ता भी प्रयागादि तीर्थनकी यात्राका उद्यम करते हैं, तुम कैसे सर्व मलतें रहित स्वर्णवत् प्रकाशमान आत्माकों कहते हो ?

उत्तर—अपनी आत्मस्वरूप तीर्थविषे स्नान करनेवाले पुरुषकों कछु भी कर्तव्य है नहीं, यह कहते हैं ॥

दिग्देशकालाद्यनपेक्ष्य सर्वगं शी-
तादिह्नन्नित्यसुखं निरंजनम् ॥ यः
स्वात्मतीर्थं भजते विनिष्क्रियः स
सर्ववित्सर्वगतोऽमृतो भवेत् ॥ ६८ ॥

दिग्देशेति॥ जो सर्व क्रियातें रहित परमहंस अपने आत्मस्वरूप तीर्थविषे स्नान करनेवाले अर्थात् भजनेवाले हैं. तात्पर्य यह—जो एकाग्रचित्त होकर आत्मतत्त्वकों विचार वा सेवन मनन करते हैं, सोई सर्ववेत्ता और सर्वज्ञ कहे सर्वके जाननेवाले सर्वगत कहे व्यापक परमात्मस्वरूप, सो अमृत कहे मुक्त हैं. कैसा है आत्मारूप तीर्थ, दिग् कहे पूर्वादि दिशा और वैकुंठ, कैलास, मृत्युलोकादि देश और भूत भविष्य वर्तमानकाल आदिकी इच्छातें रहित है. काहेतें, सर्वगत कहे व्यापक है. इस कारणतें देश कालादिकी इच्छा आत्मतीर्थविषे नहीं. और प्रयागादि तीर्थ संपूर्ण

देशकालवाले हैं. और परिच्छिन्न भी हैं. तातें इनतें आत्मतीर्थ भिन्न है, फेरि कैसा है आत्म-तीर्थ, शीतादिहृत् कहे शीत उष्णादि द्वंद्व दुःखों-के हरनेवाला है, जिसतें आत्मा नित्यसुख सर्वदा सुखस्वरूपही है, और प्रयागादि तीर्थ, शीत उ-ष्णादि द्वंद्व दुःखोंके देनेवाले हैं, और महामारी परती है, तौ मूलतेंही विनाश करते हैं. फेरि कैसा है आत्मा, निरंजन कहे मायाका जो है कार्य जगत्रूप मलतें रहित है,और प्रयागादि तीर्थ की-चकादि सहित हैं. तातें मुमुक्षु पुरुषकों स्वात्म-तीर्थ अवश्य सेवना है, दूसरा कर्तव्य और कोई है नहीं. तदुक्तं महाभारते "आत्मा नदी संयमतो-यपूर्णा सत्यावर्ता शीलतटा दयोर्मिः ॥ तत्राभिषेकं कुरु पांडुपुत्र न वारिणा शुध्यति चांतरात्मा" इति ॥ भागवतेऽपि "साधूनां दर्शनं पुण्यं तीर्थभूता हि साधवः ॥ तीर्थीकुर्वंति तीर्थानि स्वांतःस्थेन गदा-भृता ॥ १ ॥ नह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिला-

मयाः । ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः" इति॥ अत्र साधवः स्वात्मतीर्थे कृतस्नाना इत्यर्थः "स्नातं तेन समस्ततीर्थसलिले दत्ता च सर्वावनिर्यज्ञानां च कृतं सहस्रमखिला देवाश्च संपूजिताः ॥ संसाराच्च समुद्धृताः स्वपितरस्त्रैलोक्यपूज्योऽप्यसौ यस्य ब्रह्मविचारणे क्षणमपि स्थैर्यं मनः प्राप्नुयात् ॥ कुलं पवित्रं जननी कृतार्था वसुंधरा पुण्यवती च तेन॥ अपारसच्चित्सुखसागरेऽस्मिन् लीनं परे ब्रह्मणि यस्य चेतः ॥ मम भवेद्गुरुणां पदकंजयोरिह परत्र गतिः पदयोर्नतिः ॥ वसति यत्र विमुक्तिरहर्निशं तदुपमां कथयामि कथं गिरः ॥ ६८ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीमच्छंकराचार्यकृत आत्मबोधः समाप्तः ॥

इति श्रीमन्माधवानंदपरमहंसपरिव्राजविरचिता ( आत्मबोधाख्यप्रकरणस्य ) सुबोधिनी भाषाटीका समाप्ता ॥ शुभं भवतु ॥

